महाराज वसिष्ठजी ने कहा : भद्र, इष्ट एवं अनिष्ट पदार्थों की प्राप्ति तथा अप्राप्ति होने पर हर्ष और विषादरूप विकार उत्पन्न करनेवाली मलिन जो यह रागादि वासना है, वही संग है, ऐसा मुनि कहते हैं ॥८४॥ जीवन्मुक्त स्वरूपवाले तत्त्ववेत्ताओं को पुनर्जन्म न देनेवाली हर्ष एवं विषाद दोनों से निर्मुक्त शुद्ध वासना होती है ॥८५॥ रामभद्र, उस शुद्ध वासना का दूसरा नाम असंग है, इसे आप जानिये। वह तब रहती है, जब तक अवशिष्ट प्रारब्ध कर्मों का विनाश नहीं हो जाता। उस वासना से जो कुछ किया जाता है, वह पुनःसंसार का कारण नहीं होता ॥८६॥ जो जीवन्मुक्त स्वरूप से सम्पन्न नहीं है एवं जो दीन एवं मूढ़मति हैं, उनकी वासना हर्ष तथा विषाद इन दोनों से मिली हुई रहती है, यह वासना बन्ध (संसार) देनेवाली होती है ॥८७॥ श्रीरामजी, इसी बन्धकारक वासना का दूसरा नाम संग है, यह पुनर्जन्म प्रदान करती है, इस वासना से जो कुछ किया जाता है, वह केवल बन्धन का ही हेतु होता है ॥८८॥ श्रीरामजी, अपनी आत्मा में विकार पैदा करनेवाले उक्त स्वरूप के संग का त्यागकर यदि आप स्वस्थ होकर स्थित रहें, तो व्यवहार में व्यस्त होते हुए भी आप उससे लिप्त नहीं होंगे ॥८९॥ हे राघव, यदि हर्ष, अमर्ष एवं विषाद से आप अन्यरूपता प्राप्त नहीं करेंगे, तो राग, भय, और क्रोध से वर्जित होकर असंगरूप हो जायेंगे, यह निश्चित है ॥९०॥ हे राघव, यदि दुःखों से ग्लानि नहीं करते, सुखों से फूल नहीं जाते,तो आशाओं की परवशता का परित्याग कर असंग ही हो जायेंगे ॥९१॥ व्यवहारों एवं सुख-दुःख की अवस्थाओं में विचरण करते हुए भी आप यदि ब्रह्मैकरसता छोड़ते नहीं, तो आप असंग ही हैं ॥९२॥ हे राघव, संवेद्य पदार्थ चित्स्वभाव ही है, ज्ञान होने पर वह यदि आपको एकरूप लक्षित होता है और यदि आप जिस समय जैसे व्यवहार प्राप्त हुआ, तदनुसार वर्तन करते हैं, तो आप असंग हैं ॥९३॥ हे अनघ, असंगता ही बिना परिश्रम से सिद्ध हुई सुदृढ़ जीवन्मुक्त की अवस्था है, अतःउसका अवलम्बन कर आप एकरूप, स्वस्थ और वीतराग हो जाइए ॥९४॥ जीवन्मुक्तों के ज्ञान से सम्पन्न, मौनव्रतधारी और इन्द्रियरूपी पाशों को वश में रखनेवाला ज्ञानवान् आर्यपुरुष मान, मद और मात्सर्य से रहित तथा चिन्ताज्वर से शून्य होकर स्थित रहता है ॥९५॥ श्रीरामजी, भोग, विक्षेप आदि के हेतुभूत प्रचुरतर पदार्थों के सदा रहते हुए भी सबमें समानभाव रखनेवाला तथा बाहर एवं भीतर इच्छा एवं याचना आदि दीनता से शून्य अन्तःकरणवाला यह महात्मा एकमात्र अपने वर्णाश्रमोचित स्वाभाविक क्रम-प्राप्त व्यापार से पृथक् दूसरा कुछ भी व्यापार नहीं करता ॥९६॥ जो कुछ भी वर्णाश्रमानुसार परम्परा-प्राप्त अपना कर्तव्य रहता है, यह ज्ञानी उसी का क्रियाभिनिवेश और लाभ की अभिलाषा से वर्जित बुद्धि से खेद छोड़कर अनुष्ठान करता हुआ अपनी आत्मा में रमण करता है ॥९७॥ जिस प्रकार मन्दराचलपर्वत से मणित क्षीरप्रचुर वारिसमुद्र अपना स्वाभाविक शुक्लपन नहीं छोड़ता, उस प्रकार आपत्ति पाकर अथवा उत्तम सम्पत्ति पाकर महामति तत्त्वज्ञ अपना पूर्वसिद्ध शम, दम, प्रसन्नता, समदर्शन आदि स्वभाव नहीं छोड़ता ॥९८॥ जैसे चन्द्रमा कलाओं की वृद्धि और कलाओं के ह्रास या उदय एवं अस्तमय काल में एकरूप रहते है, वैसे ही ज्ञानी साम्राज्य और दरिद्रता आदि आपत्ति तथा सर्पादि योनि अथवा देवताओं की स्वामिता प्राप्त कर खेदशून्य तथा हर्षशून्य होकर एक रूप से स्थित रहता है ॥९९॥

*बतलाये गये लक्षणों से युक्त जीवन्मुक्तिरूपी सुख की प्राप्ति राग, द्वेष और भेदवासना के विनाश तथा ज्ञान के अभ्यास से युक्त आत्मविचार ही उपाय है, इसलिए उसी का श्रीरामचन्द्रजी, को उपदेश दे रहे महर्षि वसिष्ठजी उपसंहार करते हैं।*

श्रीरामजी, मन में दीनता को त्याग आप क्रोध, आत्मा और अनात्मा के भेद व नानाफलक तुच्छस्वरूप कर्मों के त्यागपूर्वक आत्मा का विचार कीजिए, जिससे उत्तम कार्य निष्ठ हो जाय यानी अवश्य संपादन करने के लिए योग्य अंतिम पुरुषार्थ में स्थित हो जाय ॥१००॥ श्रीरामजी, उक्त आत्मविचार के द्वारा प्राप्त समाधि के विलास से समस्त वासनाओं का विनाश हो जाने से अतिस्वच्छ, समाधिगत आत्मतत्त्वरूप अवश्य दृष्टव्य पदार्थ से युक्त तथा विद्या और अविद्याकार्य के विनाश में समर्थ होने के कारण दीप्त बुद्धि से दुःखवर्जित निरतिशयात्मक सुखस्वरूप परमपद का अवलंबन कर आप अवस्थित हो जाइए।

*परमपद का अवलम्बन करने से पुनरावृत्ति की शंका नहीं रह जाती, ऐसा कहते हैं।*

भद्र, आप फिर इस संसार में जन्मों के बंधनों से बद्ध न होंगे। इससे एकमात्र तत्त्वसाक्षात्कार से ही अविद्या और उसके कार्यरूप समस्त अनर्थों के उपशम के अनंतर नित्य निरतिशयआनंदस्वरूप में प्रतिष्ठा होती है, यह सिद्ध हुआ ॥१०१॥

तिरानबेवाँ सर्ग समाप्त

इति श्री योगवासिष्ठ हिन्दीभाषानुवाद में उपशम प्रकरण समाप्त।

आदिकवि श्रीमद्वाल्मीकिमहामुनिप्रणीत

# श्री योगवासिष्ठ महारामायण

भाग-२

(स्थिति प्रकरण और उपशम प्रकरण)

## परमहंस श्रीमद् आनंद बोधेन्द्र सरस्वती प्रणीत

## 'श्रीवासिष्ठ महारामायण' (तात्पर्यप्रकाशाख्यव्याख्यासहित) का हिन्दी अनुवाद


श्री योग वेदान्त सेवा समिति

**संत श्री आसारामजी आश्रम**

संत श्री आसारामजी बापू आश्रम मार्ग, अमदावाद-380005. फोन : (079) 27505010-11.

आश्रम रोड, जहाँगीरपुरा, सूरत-395005. फोन : (0261) 2772201-2.

वन्दे मातरम् रोड, रवीन्द्र रंगशाला के सामने, नई दिल्ली-60. फोन : (011) 25729338, 25764161.

पेरूबाग, गोरेगाँव (पूर्व), मुंबई- 400063. फोन : (022) 26864143-44.

e-mail : ashramindia@ashram.org web-site : www.ashram.org

**रु. 115.00**

# श्री योगवासिष्ठ महारामायण विषय-सूची

## परमहंस श्रीमद् आनंद बोधेन्द्र सरस्वती प्रणीत

## ‘श्रीवासिष्ठ महारामायण’ (तात्पर्यप्रकाशाख्यव्याख्यासहित) का हिन्दी अनुवाद

## भाग-२

विषय सूची — II से VIII तक

## स्थिति प्रकरण

## उपशम प्रकरण